॥ श्रीजगदम्बिकायै नमः ॥
॥ ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे ॥

# श्रीमद्देवीभागवतमहापुराण

## द्वादशः स्कन्धः

## अथ प्रथमोऽध्यायः

### गायत्रीजपका माहात्म्य तथा गायत्रीके चौबीस वर्णोंके ऋषि, छन्द आदिका वर्णन

*नारद उवाच*

**सदाचारविधिर्देव भवता वर्णितः प्रभो।**
**तस्याप्यतुलमाहात्म्यं सर्वपापविनाशनम्॥ १**

**श्रुतं भवन्मुखाम्भोजच्युतं देवीकथामृतम्।**
**व्रतानि यानि चोक्तानि चान्द्रायणमुखानि ते॥ २**

**दुःखसाध्यानि जानीमः कर्तृसाध्यानि तानि च।**
**तदस्मात्साम्प्रतं यत्तु सुखसाध्यं शरीरिणाम्॥ ३**

**देवीप्रसादजनकं शुभानुष्ठानसिद्धिदम्।**
**तत्कर्म वद मे स्वामिन् कृपापूर्वं सुरेश्वर॥ ४**

**सदाचारविधौ यश्च गायत्रीविधिरीरितः।**
**तस्मिन्मुख्यतमं किं स्यात्किं वा पुण्याधिकप्रदम्॥ ५**

**ये गायत्रीगता वर्णास्तत्त्वसंख्यास्त्वयेरिताः।**
**तेषां के ऋषयः प्रोक्ताः कानि छन्दांसि वै मुने॥ ६**

**तेषां का देवताः प्रोक्ताः सर्वं कथय मे प्रभो।**
**महत्कौतूहलं मे च मानसे परिवर्तते॥ ७**

*श्रीनारायण उवाच*

**कुर्यादन्यन्न वा कुर्यादनुष्ठानादिकं तथा।**
**गायत्रीमात्रनिष्ठस्तु कृतकृत्यो भवेद् द्विजः॥ ८**

**सन्ध्यासु चार्घ्यदानं च गायत्रीजपमेव च।**
**सहस्रत्रितयं कुर्वन्सुरैः पूज्यो भवेन्मुने॥ ९**

**नारदजी बोले**—हे देव! हे प्रभो! आपने सदाचार-विधिका वर्णन कर दिया; उस विधिका माहात्म्य अत्यन्त अतुलनीय तथा सभी पापोंका नाश करनेवाला है॥ १॥

आपके मुखकमलसे निःसृत देवीके कथारूप अमृतका श्रवण तो कर लिया; किंतु आपने जिन चान्द्रायण आदि मुख्य व्रतोंका वर्णन किया है, कर्तृसाध्य उन व्रतोंको मैं अत्यन्त कष्टसाध्य समझता हूँ। इसलिये अब आप ऐसा उपाय बताइये, जो मनुष्योंके लिये सुखसाध्य हो। हे स्वामिन्! हे सुरेश्वर! आप मुझे कृपापूर्वक उस कर्मानुष्ठानके विषयमें बताइये; जो मंगलकारी, सिद्धि देनेवाला तथा भगवतीकी प्रसन्नताकी प्राप्ति करानेवाला हो॥ २—४॥

सदाचारविधानके अन्तर्गत आपने जिस गायत्री-विधिका वर्णन किया है, उसमें मुख्यतम वस्तु क्या है और क्या करनेसे अधिक पुण्यकी प्राप्ति होती है?॥ ५॥

आपने गायत्रीके जिन चौबीस अक्षरोंको बताया है, उन अक्षरोंके कौन-कौन ऋषि, कौन-कौन छन्द तथा कौन-कौन देवता कहे गये हैं? हे प्रभो! यह सब मुझे बताइये; क्योंकि इस सम्बन्धमें मेरे मनमें महान् कौतूहल उत्पन्न हो रहा है॥ ६-७॥

**श्रीनारायण बोले**—द्विज कोई दूसरा अनुष्ठान आदि कर्म करे अथवा न करे, किंतु एकनिष्ठ होकर केवल गायत्रीका अनुष्ठान कर ले तो वह कृतकृत्य हो जाता है॥ ८॥

हे मुने! तीनों संध्याओंमें भगवान् सूर्यको अर्घ्य प्रदान करनेवाला तथा तीन हजार गायत्रीजप करनेवाला पुरुष देवताओंका पूज्य हो जाता है॥ ९॥

न्यासान्करोतु वा मा वा गायत्रीमेव चाभ्यसेत्।
ध्यात्वा निर्व्याजया वृत्त्या सच्चिदानन्दरूपिणीम्॥ १०
यदक्षरैकसंसिद्धेः स्पर्धते ब्राह्मणोत्तमः।
हरिशङ्करकञ्जोत्थसूर्यचन्द्रहुताशनैः ॥ ११
अथातः श्रूयतां ब्रह्मन् वर्णऋष्यादिकांस्तथा।
छन्दांसि देवतास्तद्वत्क्रमात्तत्त्वानि चैव हि॥ १२
वामदेवोऽत्रिर्वसिष्ठः शुक्रः कण्वः पराशरः।
विश्वामित्रो महातेजाः कपिलः शौनको महान्॥ १३
याज्ञवल्क्यो भरद्वाजो जमदग्निस्तपोनिधिः।
गौतमो मुद्गलश्चैव वेदव्यासश्च लोमशः॥ १४
अगस्त्यः कौशिको वत्सः पुलस्त्यो माण्डुकस्तथा।
दुर्वासास्तपसां श्रेष्ठो नारदः कश्यपस्तथा॥ १५
इत्येते ऋषयः प्रोक्ता वर्णानां क्रमशो मुने।
गायत्र्युष्णिगनुष्टुप् च बृहती पङ्क्तिरेव च॥ १६
त्रिष्टुभं जगती चैव तथातिजगती मता।
शक्वर्यतिशक्वरी च धृतिश्चातिधृतिस्तथा॥ १७
विराट् प्रस्तारपङ्क्तिश्च कृतिः प्रकृतिराकृतिः।
विकृतिः संकृतिश्चैवाक्षरपङ्क्तिस्तथैव च॥ १८
भूर्भुवः स्वरितिच्छन्दस्तथा ज्योतिष्मती स्मृतम्।
इत्येतानि च छन्दांसि कीर्तितानि महामुने॥ १९
दैवतानि शृणु प्राज्ञ तेषामेवानुपूर्वशः।
आग्नेयं प्रथमं प्रोक्तं प्राजापत्यं द्वितीयकम्॥ २०
तृतीयं च तथा सौम्यमीशानं च चतुर्थकम्।
सावित्रं पञ्चमं प्रोक्तं षष्ठमादित्यदैवतम्॥ २१
बार्हस्पत्यं सप्तमं तु मैत्रावरुणमष्टमम्।
नवमं भगदैवत्यं दशमं चार्यमेश्वरम्॥ २२
गणेशमेकादशकं त्वाष्ट्रं द्वादशकं स्मृतम्।
पौष्णं त्रयोदशं प्रोक्तमैन्द्राग्नं च चतुर्दशम्॥ २३
वायव्यं पञ्चदशकं वामदैव्यं च षोडशम्।
मैत्रावरुणिदैवत्यं प्रोक्तं सप्तदशाक्षरम्॥ २४
अष्टादशं वैश्वदेवमूनविंशं तु मातृकम्।
वैष्णवं विंशतितमं वसुदैवतमीरितम्॥ २५
एकविंशतिसंख्याकं द्वाविंशं रुद्रदैवतम्।
त्रयोविंशं च कौबेरमाश्विनं तत्त्वसंख्यकम्॥ २६

न्यास करे अथवा न करे, किंतु निष्कपट भावसे सच्चिदानन्दस्वरूपिणी भगवतीका ध्यान करके गायत्रीजप अवश्य करना चाहिये॥ १०॥

उसके एक अक्षरकी भी सिद्धि हो जानेपर ब्राह्मणश्रेष्ठ ब्रह्मा, विष्णु, महेश, सूर्य, चन्द्र और अग्निके साथ स्पर्धा करनेयोग्य हो जाता है॥ ११॥

हे ब्रह्मन्! अब आप गायत्रीके वर्ण, ऋषि, छन्द, देवता तथा तत्त्व आदिके विषयमें क्रमसे सुनिये॥ १२॥

वामदेव, अत्रि, वसिष्ठ, शुक्र, कण्व, पराशर, महातेजस्वी विश्वामित्र, कपिल, महान् शौनक, याज्ञवल्क्य, भरद्वाज, तपोनिधि जमदग्नि, गौतम, मुद्गल, वेदव्यास, लोमश, अगस्त्य, कौशिक, वत्स, पुलस्त्य, माण्डुक, तपस्वियोंमें श्रेष्ठ दुर्वासा, नारद और कश्यप—हे मुने! ये चौबीस ऋषि क्रमसे गायत्रीमन्त्रके वर्णोंके 'ऋषि' कहे गये हैं। गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप्, जगती, अतिजगती, शक्वरी, अतिशक्वरी, धृति, अतिधृति, विराट्, प्रस्तारपंक्ति, कृति, प्रकृति, आकृति, विकृति, संकृति, अक्षरपंक्ति, भूः, भुवः, स्वः तथा ज्योतिष्मती—हे महामुने! ये गायत्रीमन्त्रके वर्णोंके क्रमशः छन्द कहे गये हैं॥ १३—१९॥

हे प्राज्ञ! अब क्रमशः उन वर्णोंके देवताओंके नाम सुनिये। पहले वर्णके देवता अग्नि, दूसरेके प्रजापति, तीसरेके चन्द्रमा, चौथेके ईशान, पाँचवेंके सविता, छठेके आदित्य, सातवेंके बृहस्पति, आठवेंके मित्रावरुण, नौवेंके भग, दसवेंके ईश्वर, ग्यारहवेंके गणेश, बारहवेंके त्वष्टा, तेरहवेंके पूषा, चौदहवेंके इन्द्राग्नि, पन्द्रहवेंके वायु, सोलहवेंके वामदेव, सत्रहवेंके मित्रावरुण, अठारहवेंके विश्वेदेव, उन्नीसवेंके मातृक, बीसवेंके विष्णु, इक्कीसवेंके वसु, बाईसवेंके रुद्र, तेईसवेंके कुबेर और चौबीसवें वर्णके देवता अश्विनीकुमार कहे गये हैं। हे मुने! इस प्रकार मैंने गायत्रीके चौबीस वर्णोंके देवताओंका वर्णन कर दिया। यह नामसंग्रह

चतुर्विंशतिवर्णानां देवतानां च सङ्ग्रहः।
कथितः परमश्रेष्ठो महापापैकशोधनः।
यदाकर्णनमात्रेण साङ्गं जाप्यफलं मुने॥ २७

परम श्रेष्ठ और महान् पापोंका विनाश करनेवाला है, जिसके श्रवणमात्रसे सांगोपांग गायत्रीजपका फल प्राप्त हो जाता है॥ २०—२७॥

*इति श्रीमद्देवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां द्वादशस्कन्धे गायत्रीविचारो नाम प्रथमोऽध्यायः॥ १॥*



# अथ द्वितीयोऽध्यायः

## गायत्रीके चौबीस वर्णोंकी शक्तियों, रंगों एवं मुद्राओंका वर्णन

*श्रीनारायण उवाच*

वर्णानां शक्तयः काश्च ताः शृणुष्व महामुने।
वामदेवी प्रिया सत्या विश्वा भद्रविलासिनी॥ १
प्रभावती जया शान्ता कान्ता दुर्गा सरस्वती।
विद्रुमा च विशालेशा व्यापिनी विमला तथा॥ २
तमोऽपहारिणी सूक्ष्मा विश्वयोनिर्जया वशा।
पद्मालया परा शोभा भद्रा च त्रिपदा स्मृता॥ ३
चतुर्विंशतिवर्णानां शक्तयः समुदाहृताः।
अतः परं वर्णवर्णान्व्याहरामि यथातथम्॥ ४
चम्पका अतसीपुष्पसन्निभं विद्रुमं तथा।
स्फटिकाकारकं चैव पद्मपुष्पसमप्रभम्॥ ५
तरुणादित्यसङ्काशं शङ्खकुन्देन्दुसन्निभम्।
प्रवालपद्मपत्राभं पद्मरागसमप्रभम्॥ ६
इन्द्रनीलमणिप्रख्यं मौक्तिकं कुङ्कुमप्रभम्।
अञ्जनाभं च रक्तं च वैदूर्यं क्षौद्रसन्निभम्॥ ७
हारिद्रं कुन्ददुग्धाभं रविकान्तिसमप्रभम्।
शुकपुच्छनिभं तद्वच्छतपत्रनिभं तथा॥ ८
केतकीपुष्पसंकाशं मल्लिकाकुसुमप्रभम्।
करवीरश्च इत्येते क्रमेण परिकीर्तिताः॥ ९
वर्णाः प्रोक्ताश्च वर्णानां महापापविशोधनाः।
पृथिव्यापस्तथा तेजो वायुराकाश एव च॥ १०
गन्धो रसश्च रूपं च शब्दः स्पर्शस्तथैव च।
उपस्थं पायुपादं च पाणी वागपि च क्रमात्॥ ११
प्राणं जिह्वा च चक्षुश्च त्वक्श्रोत्रं च ततः परम्।
प्राणोऽपानस्तथा व्यानः समानश्च ततः परम्॥ १२
तत्त्वान्येतानि वर्णानां क्रमशः कीर्तितानि तु।
अतः परं प्रवक्ष्यामि वर्णमुद्राः क्रमेण तु॥ १३
सुमुखं सम्पुटं चैव विततं विस्तृतं तथा।
द्विमुखं त्रिमुखं चैव चतुःपञ्चमुखं तथा॥ १४

**श्रीनारायण बोले**—हे महामुने! उन वर्णोंकी कौन-कौन-सी शक्तियाँ हैं, अब आप उन्हें सुनिये। वामदेवी, प्रिया, सत्या, विश्वा, भद्रविलासिनी, प्रभावती, जया, शान्ता, कान्ता, दुर्गा, सरस्वती, विद्रुमा, विशालेशा, व्यापिनी, विमला, तमोपहारिणी, सूक्ष्मा, विश्वयोनि, जया, वशा, पद्मालया, पराशोभा, भद्रा तथा त्रिपदा—चौबीस गायत्रीवर्णोंकी ये शक्तियाँ कही गयी हैं॥ १—३½॥

[हे मुने!] अब मैं उन अक्षरोंके वास्तविक वर्णों (रंगों)-के विषयमें बता रहा हूँ। गायत्रीके चौबीस वर्णोंके रंग क्रमशः चम्पा, अलसी-पुष्प, मूँगा, स्फटिक, कमल-पुष्प, तरुण सूर्य, शंख-कुन्द-चन्द्रमा, रक्त कमलपत्र, पद्मराग, इन्द्रनीलमणि, मोती, कुमकुम, अंजन, रक्तचन्दन, वैदूर्य, मधु, हरिद्रा, कुन्द एवं दुग्ध, सूर्यकान्तमणि, तोतेकी पूँछ, कमल, केतकीपुष्प, मल्लिकापुष्प और कनेरके पुष्पकी आभाके समान कहे गये हैं। चौबीस अक्षरोंके बताये गये ये चौबीस वर्ण महान् पापोंको नष्ट करनेवाले हैं॥ ४—९½॥

पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, गन्ध, रस, रूप, शब्द, स्पर्श, जननेन्द्रिय, गुदा, पाद, हस्त, वागिन्द्रिय, नासिका, जिह्वा, नेत्र, त्वचा, कान, प्राण, अपान, व्यान तथा समान—ये वर्णोंके क्रमशः चौबीस तत्त्व कहे गये हैं॥ १०—१२½॥

[हे नारद!] अब मैं क्रमशः वर्णोंकी मुद्राओंका वर्णन करूँगा। सुमुख, सम्पुट, वितत, विस्तृत, द्विमुख, त्रिमुख, चतुर्मुख, पंचमुख, षण्मुख, अधोमुख, व्यापकांजलि, शकट, यमपाश, ग्रथित, सन्मुखोन्मुख,

षण्मुखाधोमुखं चैव व्यापकाञ्जलिकं तथा।
शकटं यमपाशं च ग्रथितं सन्मुखोन्मुखम्॥ १५
विलम्बं मुष्टिकं चैव मत्स्यं कूर्मं वराहकम्।
सिंहाक्रान्तं महाक्रान्तं मुद्गरं पल्लवं तथा॥ १६
त्रिशूलयोनी सुरभिश्चाक्षमाला च लिङ्गकम्।
अम्बुजं च महामुद्रास्तुर्यरूपाः प्रकीर्तिताः॥ १७
इत्येताः कीर्तिता मुद्रा वर्णानां ते महामुने।
महापापक्षयकराः कीर्तिदाः कान्तिदा मुने॥ १८

विलम्ब, मुष्टिक, मत्स्य, कूर्म, वराह, सिंहाक्रान्त, महाक्रान्त, मुद्गर तथा पल्लव—गायत्रीके अक्षरोंकी ये चौबीस मुद्राएँ हैं। त्रिशूल, योनि, सुरभि, अक्षमाला, लिंग और अम्बुज—ये महामुद्राएँ गायत्रीके चौथे चरणकी कही गयी हैं। हे महामुने! गायत्रीके वर्णोंकी इन मुद्राओंको मैंने आपको बता दिया। हे मुने! ये मुद्राएँ महान् पापोंका नाश करनेवाली, कीर्ति देनेवाली तथा कान्ति प्रदान करनेवाली हैं॥ १३—१८॥

*इति श्रीमद्देवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां द्वादशस्कन्धे गायत्रीशक्त्यादिप्रतिपादनं नाम द्वितीयोऽध्यायः॥ २॥*



# अथ तृतीयोऽध्यायः

## श्रीगायत्रीका ध्यान और गायत्रीकवचका वर्णन

*नारद उवाच*

स्वामिन्सर्वजगन्नाथ संशयोऽस्ति मम प्रभो।
चतुःषष्टिकलाभिज्ञ पातकाद्योगविद्वर॥ १
मुच्यते केन पुण्येन ब्रह्मरूपः कथं भवेत्।
देहश्च देवतारूपो मन्त्ररूपो विशेषतः॥ २
कर्म तच्छ्रोतुमिच्छामि न्यासं च विधिपूर्वकम्।
ऋषिश्छन्दोऽधिदैवं च ध्यानं च विधिवद्विभो॥ ३

**नारदजी बोले**—हे स्वामिन्! हे सम्पूर्ण जगत्के नाथ! हे प्रभो! हे चौंसठ कलाओंके ज्ञाता! हे योगवेत्ताओंमें श्रेष्ठ! मनुष्य किस पुण्यकर्मसे पापमुक्त हो सकता है, किस प्रकार ब्रह्मरूपत्व प्राप्त कर सकता है और किस कर्मसे उसका देह देवतारूप तथा विशेषरूपसे मन्त्ररूप हो सकता है? हे प्रभो! उस कर्मके विषयमें साथ ही विधिपूर्वक न्यास, ऋषि, छन्द, अधिदेवता तथा ध्यानको विधिवत् सुनना चाहता हूँ॥ १—३॥

*श्रीनारायण उवाच*

अस्त्येकं परमं गुह्यं गायत्रीकवचं तथा।
पठनाद्धारणान्मर्त्यः सर्वपापैः प्रमुच्यते॥ ४
सर्वान्कामानवाप्नोति देवीरूपश्च जायते।
गायत्रीकवचस्यास्य ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः॥ ५
ऋषयो ऋग्यजुःसामाथर्वश्छन्दांसि नारद।
ब्रह्मरूपा देवतोक्ता गायत्री परमा कला॥ ६
तद् बीजं भर्ग इत्येषा शक्तिरुक्ता मनीषिभिः।
कीलकं च धियः प्रोक्तं मोक्षार्थे विनियोजनम्॥ ७

**श्रीनारायण बोले**—गायत्रीकवच नामक एक परम गोपनीय उपाय है, जिसके पाठ करने तथा धारण करनेसे मनुष्य समस्त पापोंसे मुक्त हो जाता है, उसके सभी मनोरथ पूर्ण हो जाते हैं तथा वह स्वयं देवीरूप हो जाता है॥ ४½॥

हे नारद! इस गायत्रीकवचके ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश ऋषि हैं। ऋक्, यजुः, साम तथा अथर्व इसके छन्द हैं। परम कलाओंसे सम्पन्न ब्रह्मस्वरूपिणी 'गायत्री' इसकी देवता कही गयी हैं॥ ५-६॥

भर्ग इसका बीज है, विद्वानोंने स्वयं इसीको शक्ति कहा है, बुद्धिको इसका कीलक कहा गया है और मोक्षके लिये इसके विनियोगका भी विधान बताया गया है॥ ७॥

चतुर्भिर्हृदयं प्रोक्तं त्रिभिर्वर्णैः शिरः स्मृतम्।
चतुर्भिः स्याच्छिखा पश्चात् त्रिभिस्तु कवचं स्मृतम्॥ ८
चतुर्भिर्नेत्रमुद्दिष्टं चतुर्भिः स्यात्तदस्त्रकम्।
अथ ध्यानं प्रवक्ष्यामि साधकाभीष्टदायकम्॥ ९
मुक्ताविद्रुमहेमनीलधवलच्छायैर्मुखैस्त्रीक्षणै-
र्युक्तामिन्दुनिबद्धरत्नमुकुटां तत्त्वार्थवर्णात्मिकाम्।
गायत्रीं वरदाभयाङ्कुशकशाः शुभ्रं कपालं गुणं
शङ्खं चक्रमथारविन्दयुगलं हस्तैर्वहन्तीं भजे॥ १०
गायत्री पूर्वतः पातु सावित्री पातु दक्षिणे।
ब्रह्मसन्ध्या तु मे पश्चादुत्तरायां सरस्वती॥ ११
पार्वती मे दिशं रक्षेत्पावकीं जलशायिनी।
यातुधानी दिशं रक्षेद् यातुधानभयङ्करी॥ १२
पावमानीं दिशं रक्षेत्पवमानविलासिनी।
दिशं रौद्रीं च मे पातु रुद्राणी रुद्ररूपिणी॥ १३
ऊर्ध्वं ब्रह्माणि मे रक्षेदधस्ताद्वैष्णवी तथा।
एवं दश दिशो रक्षेत्सर्वाङ्गं भुवनेश्वरी॥ १४
तत्पदं पातु मे पादौ जङ्घे मे सवितुः पदम्।
वरेण्यं कटिदेशे तु नाभिं भर्गस्तथैव च॥ १५
देवस्य मे तद्धृदयं धीमहीति च गल्लयोः।
धियः पदं च मे नेत्रे यः पदं मे ललाटकम्॥ १६
नः पातु मे पदं मूर्ध्नि शिखायां मे प्रचोदयात्।
तत्पदं पातु मूर्धानं सकारः पातु भालकम्॥ १७
चक्षुषी तु विकारार्णस्तुकारस्तु कपोलयोः।
नासापुटं वकारार्णो रेकारस्तु मुखे तथा॥ १८
णिकार ऊर्ध्वमोष्ठं तु यकारस्त्वधरोष्ठकम्।
आस्यमध्ये भकारार्णो र्गोकारश्चिबुके तथा॥ १९
देकारः कण्ठदेशे तु वकारः स्कन्धदेशकम्।
स्यकारो दक्षिणं हस्तं धीकारो वामहस्तकम्॥ २०
मकारो हृदयं रक्षेद्धिकार उदरे तथा।
धिकारो नाभिदेशे तु योकारस्तु कटिं तथा॥ २१

चार वर्णोंसे इसका हृदय, तीन वर्णोंसे सिर, चार वर्णोंसे शिखा, तीन वर्णोंसे कवच, चार वर्णोंसे नेत्र तथा चार वर्णोंसे अस्त्र कहा गया है॥ ८½ ॥

[हे नारद!] अब मैं साधकोंको उनके अभीष्टकी प्राप्ति करानेवाले ध्यानका वर्णन करूँगा। मोती, मूँगा, स्वर्ण, नील और धवल आभावाले [पाँच] मुखों, तीन नेत्रों तथा चन्द्रकलायुक्त रत्नमुकुटको धारण करनेवाली, चौबीस अक्षरोंसे विभूषित और हाथोंमें वरद-अभयमुद्रा, अंकुश, चाबुक, शुभ्र कपाल, रज्जु, शंख, चक्र तथा दो कमलपुष्प धारण करनेवाली भगवती गायत्रीका मैं ध्यान करता हूँ॥ ९-१० ॥

[इस प्रकार ध्यान करके कवचका पाठ करे—] पूर्व दिशामें गायत्री मेरी रक्षा करें, दक्षिण दिशामें सावित्री रक्षा करें, पश्चिममें ब्रह्मसन्ध्या तथा उत्तरमें सरस्वती मेरी रक्षा करें। जलमें व्याप्त रहनेवाली भगवती पार्वती अग्निकोणमें मेरी रक्षा करें। राक्षसोंमें भय उत्पन्न करनेवाली भगवती यातुधानी नैर्ऋत्यकोणमें मेरी रक्षा करें। वायुमें विलासलीला करनेवाली भगवती पावमानी वायव्यकोणमें मेरी रक्षा करें। रुद्ररूप धारण करनेवाली भगवती रुद्राणी ईशानकोणमें मेरी रक्षा करें। ब्रह्माणी ऊपरकी ओर तथा वैष्णवी नीचेकी ओर मेरी रक्षा करें। इस प्रकार भगवती भुवनेश्वरी दसों दिशाओंमें मेरे सम्पूर्ण अंगोंकी रक्षा करें॥ ११—१४॥

'**तत्**' पद मेरे दोनों पैरोंकी, '**सवितुः**' पद मेरी दोनों जंघाओंकी, '**वरेण्यं**' पद कटिदेशकी, '**भर्गः**' पद नाभिकी, '**देवस्य**' पद हृदयकी, '**धीमहि**' पद दोनों कपोलोंकी, '**धियः**' पद दोनों नेत्रोंकी, '**यः**' पद ललाटकी, '**नः**' पद मस्तककी तथा '**प्रचोदयात्**' पद मेरी शिखाकी रक्षा करे॥ १५-१६½ ॥

'**तत्**' पद मस्तककी रक्षा करे तथा '**स**' कार ललाटकी रक्षा करे। इसी तरह '**वि**' कार दोनों नेत्रोंकी, '**तु**' कार दोनों कपोलोंकी, '**व**' कार नासापुटकी, '**रे**' कार मुखकी, '**णि**' कार ऊपरी ओष्ठकी, '**य**' कार नीचेके ओष्ठकी, '**भ**' कार मुखके मध्यभागकी, रेफयुक्त '**गो**' कार (**र्गो**) ठुड्डीकी, '**दे**' कार कण्ठकी, '**व**' कार कन्धोंकी, '**स्य**' कार दाहिने हाथकी, '**धी**' कार बायें हाथकी, '**म**' कार हृदयकी, '**हि**' कार

गुह्यं रक्षतु योकार ऊरू द्वौ नः पदाक्षरम्।
प्रकारो जानुनी रक्षेच्चोकारो जङ्घदेशकम्॥ २२

दकारं गुल्फदेशे तु यकारः पदयुग्मकम्।
तकारव्यञ्जनं चैव सर्वाङ्गं मे सदावतु॥ २३

उदरकी, '**धि**' कार नाभिदेशकी, '**यो**' कार कटिप्रदेशकी, पुनः '**यो**' कार गुह्य अंगोंकी, '**नः**' पद दोनों ऊरुओंकी, '**प्र**' कार दोनों घुटनोंकी, '**चो**' कार दोनों जंघाओंकी, '**द**' कार गुल्फोंकी, '**या**' कार दोनों पैरोंकी और '**त**' कार व्यंजन (त्) सर्वदा मेरे सम्पूर्ण अंगोंकी रक्षा करे॥ १७—२३॥

इदं तु कवचं दिव्यं बाधाशतविनाशनम्।
चतुःषष्टिकलाविद्यादायकं मोक्षकारकम्॥ २४

मुच्यते सर्वपापेभ्यः परं ब्रह्माधिगच्छति।
पठनाच्छ्रवणाद्वापि गोसहस्रफलं लभेत्॥ २५

[हे नारद!] भगवती गायत्रीका यह दिव्य कवच सैकड़ों विघ्नोंका विनाश करनेवाला, चौंसठ कलाओं तथा समस्त विद्याओंको देनेवाला और मोक्षकी प्राप्ति करानेवाला है। इस कवचके प्रभावसे व्यक्ति सभी पापोंसे मुक्त हो जाता है और परब्रह्मभावकी प्राप्ति कर लेता है। इसे पढ़ने अथवा सुननेसे भी मनुष्य एक हजार गोदानका फल प्राप्त कर लेता है॥ २४-२५॥

*इति श्रीमद्देवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां द्वादशस्कन्धे गायत्रीमन्त्रकवचवर्णनं नाम तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥*



# अथ चतुर्थोऽध्यायः

## गायत्रीहृदय तथा उसका अंगन्यास

*नारद उवाच*

भगवन् देवदेवेश भूतभव्यजगत्प्रभो।
कवचं च श्रुतं दिव्यं गायत्रीमन्त्रविग्रहम्॥ १

अधुना श्रोतुमिच्छामि गायत्रीहृदयं परम्।
यद्धारणाद्भवेत्पुण्यं गायत्रीजपतोऽखिलम्॥ २

**नारदजी बोले**—हे भगवन्! हे देवदेवेश! हे भूतभव्यजगत्प्रभो! मैंने गायत्रीमन्त्रविग्रह तथा दिव्य गायत्रीकवचके विषयमें सुन लिया। अब मैं श्रेष्ठ 'गायत्रीहृदय' सुनना चाहता हूँ, जिसके धारण करनेसे गायत्रीजपसे प्राप्त होनेवाला सम्पूर्ण पुण्य प्राप्त हो जाता है॥ १-२॥

*श्रीनारायण उवाच*

देव्याश्च हृदयं प्रोक्तं नारदाथर्वणे स्फुटम्।
तदेवाहं प्रवक्ष्यामि रहस्यातिरहस्यकम्॥ ३

**श्रीनारायण बोले**—हे नारद! देवीका गायत्री-हृदय अथर्ववेदमें स्पष्टरूपसे वर्णित है। रहस्योंमें भी अति रहस्ययुक्त उसी प्रसंगका वर्णन मैं आपसे करूँगा॥ ३॥

विराड्रूपां महादेवीं गायत्रीं वेदमातरम्।
ध्यात्वा तस्यास्त्वथाङ्गेषु ध्यायेदेताश्च देवताः॥ ४

विराट् रूपवाली वेदमाता महादेवी गायत्रीका ध्यान करनेके बाद अंगोंमें इन देवताओंका ध्यान करना चाहिये॥ ४॥

पिण्डब्रह्माण्डयोरैक्याद्भावयेत्स्वतनौ तथा।
देवीरूपे निजे देहे तन्मयत्वाय साधकः॥ ५

पिण्ड तथा ब्रह्माण्डमें स्थापित एकत्वकी भाँति अपने तथा देवीमें अभेदकी भावना करनी चाहिये। साधकको देवीके रूपमें तथा अपने शरीरमें तन्मयताभाव रखना चाहिये॥ ५॥

नादेवोऽभ्यर्चयेद्देवमिति वेदविदो विदुः।
ततोऽभेदाय काये स्वे भावयेद्देवता इमाः॥ ६

देवभावसे सम्पन्न हुए बिना देवताकी पूजा नहीं करनी चाहिये—ऐसा वेदवेत्ताओंने कहा है। इसलिये अभेदसम्पादनके लिये अपने शरीरमें इन देवताओंकी भावना करनी चाहिये॥ ६॥

अथ तत्सम्प्रवक्ष्यामि तन्मयत्वमथो भवेत्।
गायत्रीहृदयस्यास्याप्यहमेव ऋषिः स्मृतः॥ ७

गायत्रीच्छन्द उद्दिष्टं देवता परमेश्वरी।
पूर्वोक्तेन प्रकारेण कुर्यादङ्गानि षट्क्रमात्।
आसने विजने देशे ध्यायेदेकाग्रमानसः॥ ८

[हे नारद] अब मैं वह उपाय बता रहा हूँ जिससे तन्मयता प्राप्त हो सकती है। स्वयं मैं नारायण ही इस गायत्रीहृदयका ऋषि कहा गया हूँ। गायत्री इसका छन्द है और भगवती परमेश्वरी इसकी देवता हैं। पूर्वमें कही गयी रीतिसे अपने छहों अंगोंमें क्रमसे इनका न्यास करना चाहिये। इसके लिये सर्वप्रथम निर्जन स्थानमें किसी आसनपर बैठकर एकाग्रचित्त हो भगवती गायत्रीका ध्यान करना चाहिये॥ ७-८॥

*न्यास*

द्यौर्मूर्ध्नि दैवतम्। दन्तपङ्क्तावश्विनौ। उभे सन्ध्ये चोष्ठौ। मुखमग्निः। जिह्वा सरस्वती। ग्रीवायां तु बृहस्पतिः। स्तनयोर्वसवोऽष्टौ। बाह्वोर्मरुतः। हृदये पर्जन्यः। आकाशमुदरम्। नाभावन्तरिक्षम्। कट्यो-रिन्द्राग्नी। जघने विज्ञानघनः प्रजापतिः। कैलास-मलये ऊरू। विश्वेदेवा जान्वोः। जङ्घायां कौशिकः। गुह्यमयने। ऊरू पितरः। पादौ पृथिवी। वनस्पत-योऽङ्गुलीषु। ऋषयो रोमाणि। नखानि मुहूर्तानि। अस्थिषु ग्रहाः। असृङ्मांसमृतवः। संवत्सरा वै निमि-षम्। अहोरात्रावादित्यश्चन्द्रमाः। प्रवरां दिव्यां गायत्रीं सहस्रनेत्रां शरणमहं प्रपद्ये। ॐ तत्सवितुर्वरेण्याय नमः। ॐ तत्पूर्वाजयाय नमः। तत्प्रातरादित्याय नमः। तत्प्रातरादित्यप्रतिष्ठायै नमः। प्रातरधीयानो रात्रिकृतं पापं नाशयति। सायमधीयानो दिवसकृतं पापं नाशयति। सायंप्रातरधीयानो अपापो भवति। सर्वतीर्थेषु स्नातो भवति। सर्वैर्देवैर्ज्ञातो भवति। अवाच्यवचनात्पूतो भवति। अभक्ष्यभक्षणात्पूतो

[अब अंगन्यासकी विधि बतायी जाती है—] मस्तकमें द्यौ नामक देवता, दन्तपंक्तिमें दोनों अश्विनीकुमारों, दोनों ओठोंमें दोनों संध्याओं, मुखमें अग्नि, जिह्वामें सरस्वती, ग्रीवामें बृहस्पति, दोनों स्तनोंमें आठों वसुओं, दोनों भुजाओंमें मरुद्गणों, हृदयमें पर्जन्य, उदरमें आकाश, नाभिमें अन्तरिक्ष, दोनों कटिदेशमें इन्द्र तथा अग्नि, जघनमें विज्ञानघन प्रजापति, एक उरुमें कैलास तथा मलयगिरि, दोनों घुटनोंमें विश्वेदेवों, पिण्डलीमें कौशिक, गुह्यदेशमें उत्तरायण एवं दक्षिणायनके अधिष्ठातृदेवता, दूसरे उरुमें पितरों, पैरोंमें पृथ्वी, अँगुलियोंमें वनस्पतियों, रोमोंमें ऋषियों, नखोंमें मुहूर्तों, हड्डियोंमें ग्रहों तथा रुधिर एवं मांसमें ऋतुओंकी भावना करे। संवत्सर जिनके लिये एक पलके समान है तथा जिनके आदेशसे सूर्य और चन्द्रमा दिन-रातका विभाजन करते हैं, मैं उन परम श्रेष्ठ, दिव्य तथा सहस्र नेत्रोंवाली भगवती गायत्रीकी शरण ग्रहण करता हूँ। ॐ सूर्यके उस श्रेष्ठ तेजको नमस्कार है। ॐ पूर्व दिशामें उदय होनेवाले उन सूर्यको नमस्कार है। प्रात:कालीन उन सूर्यको नमस्कार है। आदित्यमण्डलमें प्रतिष्ठा प्राप्त करनेवाली उन गायत्रीको नमस्कार है। प्रात:काल गायत्रीहृदयका पाठ करनेवाला रात्रिमें किये हुए पापका नाश करता है, सायंकालमें इसका पाठ करनेवाला दिनमें किये गये पापोंका शमन करता है और सायं तथा प्रात: दोनों वेलाओंमें पाठ करनेवाला निष्पाप हो जाता है। वह समस्त तीर्थोंमें स्नान किया हुआ हो जाता है। वह सभी देवताओंके लिये ज्ञात हो जाता है। गायत्रीकी कृपासे

भवति। अभोज्यभोजनात्पूतो भवति। अचोष्यचोषणात्पूतो भवति। असाध्यसाधनात्पूतो भवति। दुष्प्रतिग्रहशतसहस्रात्पूतो भवति। सर्वप्रतिग्रहात्पूतो भवति। पङ्क्तिदूषणात्पूतो भवति। अनृतवचनात्पूतो भवति। अथाब्रह्मचारी ब्रह्मचारी भवति। अनेन हृदयेनाधीतेन क्रतुसहस्रेणेष्टं भवति। षष्टिशतसहस्रगायत्र्या जप्यानि फलानि भवन्ति। अष्टौ ब्राह्मणान्सम्यग्ग्राहयेत्। तस्य सिद्धिर्भवति। य इदं नित्यमधीयानो ब्राह्मणः प्रातः शुचिः सर्वपापैः प्रमुच्यत इति। ब्रह्मलोके महीयते। इत्याह भगवान् श्रीनारायणः।

मनुष्य अभाष्यभाषण, अभक्ष्यभक्षण, अभोज्यभोजन, अचोष्यचोषण, असाध्यसाधन, लाखों दुष्प्रतिग्रहों, सभी प्रकारके प्रतिग्रहों, पंक्तिदूषण तथा असत्यवचन—इन सभीसे पवित्र हो जाता है। उनकी कृपासे अब्रह्मचारी भी ब्रह्मचारी हो जाता है। इस गायत्रीहृदयके पाठसे हजार यज्ञोंके करनेसे होनेवाला फल प्राप्त हो जाता है। इसके पाठसे साठ लाख गायत्रीजपसे मिलनेवाले फल प्राप्त हो जाते हैं। इसके अनुष्ठानमें सम्यक् प्रकारसे आठ ब्राह्मणोंका वरण करना चाहिये; ऐसा करनेसे उस व्यक्तिको सिद्धि प्राप्त हो जाती है। जो ब्राह्मण प्रतिदिन प्रातःकाल पवित्र होकर इस गायत्रीहृदयका पाठ करता है, वह समस्त पापोंसे मुक्त हो जाता है और ब्रह्मलोकमें प्रतिष्ठित होता है—ऐसा स्वयं भगवान् श्रीनारायणने कहा है।

*इति श्रीमद्देवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां द्वादशस्कन्धे गायत्रीहृदयं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४॥*



# अथ पञ्चमोऽध्यायः

## गायत्रीस्तोत्र तथा उसके पाठका फल

*नारद उवाच*

भक्तानुकम्पिन् सर्वज्ञ हृदयं पापनाशनम्।
गायत्र्याः कथितं तस्माद् गायत्र्याः स्तोत्रमीरय॥ १

*श्रीनारायण उवाच*

आदिशक्ते जगन्मातर्भक्तानुग्रहकारिणि।
सर्वत्र व्यापिकेऽनन्ते श्रीसन्ध्ये ते नमोऽस्तु ते॥ २

त्वमेव सन्ध्या गायत्री सावित्री च सरस्वती।
ब्राह्मी च वैष्णवी रौद्री रक्ता श्वेता सितेतरा॥ ३

प्रातर्बाला च मध्याह्ने यौवनस्था भवेत्पुनः।
वृद्धा सायं भगवती चिन्त्यते मुनिभिः सदा॥ ४

हंसस्था गरुडारूढा तथा वृषभवाहिनी।
ऋग्वेदाध्यायिनी भूमौ दृश्यते या तपस्विभिः॥ ५

यजुर्वेदं पठन्ती च अन्तरिक्षे विराजते।
सा सामगापि सर्वेषु भ्राम्यमाणा तथा भुवि॥ ६

**नारदजी बोले**—हे भक्तोंपर अनुकम्पा करनेवाले! हे सर्वज्ञ! आपने पापोंका नाश करनेवाले गायत्रीहृदयका तो वर्णन कर दिया; अब गायत्रीस्तोत्रका कथन कीजिये॥ १॥

**श्रीनारायण बोले**—हे आदिशक्ते! हे जगन्मातः! हे भक्तोंपर कृपा करनेवाली! हे सर्वत्र व्याप्त रहनेवाली! हे अनन्ते! हे श्रीसन्ध्ये! आपको नमस्कार है॥ २॥

आप ही सन्ध्या, गायत्री, सावित्री, सरस्वती, ब्राह्मी, वैष्णवी तथा रौद्री हैं। आप रक्त, श्वेत तथा कृष्ण वर्णोंवाली हैं॥ ३॥

आप प्रातःकालमें बाल्यावस्थावाली, मध्याह्नकालमें युवावस्थासे युक्त तथा सायंकालमें वृद्धावस्थासे सम्पन्न हो जाती हैं। मुनिगण इन रूपोंमें आप भगवतीका सदा चिन्तन करते रहते हैं॥ ४॥

आप प्रातःकाल हंसपर, मध्याह्नकालमें गरुडपर तथा सायंकालमें वृषभपर विराजमान रहती हैं। आप ऋग्वेदका पाठ करती हुई भूमण्डलपर तपस्वियोंको दृष्टिगोचर होती हैं। आप यजुर्वेदका पाठ करती हुई अन्तरिक्षमें विराजमान रहती हैं। वही आप सामगान करती हुई भूमण्डलपर सर्वत्र भ्रमण करती रहती हैं॥ ५-६॥

रुद्रलोकं गता त्वं हि विष्णुलोकनिवासिनी।
त्वमेव ब्रह्मणो लोकेऽमर्त्यानुग्रहकारिणी॥ ७

सप्तर्षिप्रीतिजननी माया बहुवरप्रदा।
शिवयोः करनेत्रोत्था ह्यश्रुस्वेदसमुद्भवा॥ ८

आनन्दजननी दुर्गा दशधा परिपठ्यते।
वरेण्या वरदा चैव वरिष्ठा वरवर्णिनी॥ ९

गरिष्ठा च वरार्हा च वरारोहा च सप्तमी।
नीलगङ्गा तथा सन्ध्या सर्वदा भोगमोक्षदा॥ १०

भागीरथी मर्त्यलोके पाताले भोगवत्यपि।
त्रिलोकवाहिनी देवी स्थानत्रयनिवासिनी॥ ११

भूर्लोकस्था त्वमेवासि धरित्री लोकधारिणी।
भुवो लोके वायुशक्तिः स्वर्लोके तेजसां निधिः॥ १२

महर्लोके महासिद्धिर्जनलोके जनेत्यपि।
तपस्विनी तपोलोके सत्यलोके तु सत्यवाक्॥ १३

कमला विष्णुलोके च गायत्री ब्रह्मलोकदा।
रुद्रलोके स्थिता गौरी हरार्धाङ्गनिवासिनी। १४

अहमो महतश्चैव प्रकृतिस्त्वं हि गीयसे।
साम्यावस्थात्मिका त्वं हि शबलब्रह्मरूपिणी॥ १५

ततः परा परा शक्तिः परमा त्वं हि गीयसे।
इच्छाशक्तिः क्रियाशक्तिर्ज्ञानशक्तिस्त्रिशक्तिदा॥ १६

गङ्गा च यमुना चैव विपाशा च सरस्वती।
सरयूर्देविका सिन्धुर्नर्मदैरावती तथा॥ १७

गोदावरी शतद्रूश्च कावेरी देवलोकगा।
कौशिकी चन्द्रभागा च वितस्ता च सरस्वती॥ १८

गण्डकी तापिनी तोया गोमती वेत्रवत्यपि।
इडा च पिङ्गला चैव सुषुम्णा च तृतीयका॥ १९

गान्धारी हस्तिजिह्वा च पूषापूषा तथैव च।
अलम्बुषा कुहूश्चैव शङ्खिनी प्राणवाहिनी॥ २०

विष्णुलोकमें निवास करनेवाली आप रुद्रलोकमें भी गमन करती हैं। देवताओंपर अनुग्रह करनेवाली आप ब्रह्मलोकमें भी विराजमान रहती हैं॥ ७॥

मायास्वरूपिणी आप सप्तर्षियोंको प्रसन्न करनेवाली तथा अनेक प्रकारके वर प्रदान करनेवाली हैं। आप शिवशक्तिके हाथ, नेत्र, अश्रु तथा स्वेदसे दस प्रकारकी दुर्गाके रूपमें प्रादुर्भूत हुई हैं। आप आनन्दकी जननी हैं। वरेण्या, वरदा, वरिष्ठा, वरवर्णिनी, गरिष्ठा, वरार्हा, सातवीं वरारोहा, नीलगंगा, सन्ध्या और भोगमोक्षदा—आपके ये दस नाम हैं॥ ८—१०॥

आप मृत्युलोकमें भागीरथी, पातालमें भोगवती और स्वर्गमें त्रिलोकवाहिनी (मन्दाकिनी)-देवीके रूपमें तीनों लोकोंमें निवास करती हैं॥ ११॥

लोकको धारण करनेवाली आप ही धरित्रीरूपसे भूलोकमें निवास करती हैं। आप भुवर्लोकमें वायुशक्ति, स्वर्लोकमें तेजोनिधि, महर्लोकमें महासिद्धि, जनलोकमें जना, तपोलोकमें तपस्विनी, सत्यलोकमें सत्यवाक्, विष्णुलोकमें कमला, ब्रह्मलोकमें गायत्री और रुद्रलोकमें शंकरके अर्धांगमें निवास करनेवाली गौरीके रूपमें स्थित हैं॥ १२—१४॥

अहंकार और महत् तत्त्वोंकी प्रकृतिके रूपमें आप ही कही जाती हैं। नित्य साम्य अवस्थामें विराजमान आप शबल ब्रह्मस्वरूपिणी हैं॥ १५॥

आप उससे भी बड़ी 'पराशक्ति' तथा 'परमा' कही गयी हैं। आप इच्छाशक्ति, क्रियाशक्ति और ज्ञानशक्तिके रूपमें विद्यमान हैं और इन तीनों शक्तियोंको प्रदान करनेवाली हैं॥ १६॥

आप गंगा, यमुना, विपाशा, सरस्वती, सरयू, देविका, सिन्धु, नर्मदा, इरावती, गोदावरी, शतद्रु, देवलोकमें गमन करनेवाली कावेरी, कौशिकी, चन्द्रभागा, वितस्ता, सरस्वती, गण्डकी, तापिनी, तोया, गोमती तथा वेत्रवती नदियोंके रूपमें विराजमान हैं और इडा, पिंगला, तीसरी सुषुम्ना, गान्धारी, हस्तिजिह्वा, पूषा, अपूषा, अलम्बुषा, कुहू और शंखिनी—इन प्राणवाहिनी नाड़ियोंके रूपमें आपको ही प्राचीन विद्वानोंने शरीरमें स्थित बताया है। आप हृदयकमलमें प्राणशक्तिके रूपमें, कण्ठदेशमें स्वप्ननायिकाके रूपमें, तालुओंमें

नाडी च त्वं शरीरस्था गीयसे प्राक्तनैर्बुधैः।
हृत्पद्मस्था प्राणशक्तिः कण्ठस्था स्वप्ननायिका॥ २१

तालुस्था त्वं सदाधारा बिन्दुस्था बिन्दुमालिनी।
मूले तु कुण्डलीशक्तिर्व्यापिनी केशमूलगा॥ २२

शिखामध्यासना त्वं हि शिखाग्रे तु मनोन्मनी।
किमन्यद् बहुनोक्तेन यत्किञ्चिज्जगतीत्रये॥ २३

तत्सर्वं त्वं महादेवि श्रिये सन्ध्ये नमोऽस्तु ते।
इतीदं कीर्तितं स्तोत्रं सन्ध्यायां बहुपुण्यदम्॥ २४

महापापप्रशमनं महासिद्धिविधायकम्।
य इदं कीर्तयेत्स्तोत्रं सन्ध्याकाले समाहितः॥ २५

अपुत्रः प्राप्नुयात्पुत्रं धनार्थी धनमाप्नुयात्।
सर्वतीर्थतपोदानयज्ञयोगफलं लभेत्॥ २६

भोगान्भुक्त्वा चिरं कालमन्ते मोक्षमवाप्नुयात्।
तपस्विभिः कृतं स्तोत्रं स्नानकाले तु यः पठेत्॥ २७

यत्र कुत्र जले मग्नः सन्ध्यामज्जनजं फलम्।
लभते नात्र सन्देहः सत्यं सत्यं च नारद॥ २८

शृणुयाद्योऽपि तद्भक्त्या स तु पापात्प्रमुच्यते।
पीयूषसदृशं वाक्यं सन्ध्योक्तं नारदेरितम्॥ २९

सर्वाधारस्वरूपिणीके रूपमें और भ्रूमध्यमें बिन्दुमालिनीके रूपमें विराजमान रहती हैं। आप मूलाधारमें कुण्डलीशक्तिके रूपमें तथा चूडामूलपर्यन्त व्यापिनीशक्तिके रूपमें स्थित हैं। शिखाके मध्यभागमें परमात्मशक्तिके रूपमें तथा शिखाके अग्रभागमें मनोन्मनीशक्तिके रूपमें आप ही विराजमान रहती हैं। हे महादेवि! अधिक कहनेसे क्या लाभ? तीनों लोकोंमें जो कुछ भी है, वह सब आप ही हैं। हे सन्ध्ये! मोक्षलक्ष्मीकी प्राप्तिके लिये आपको नमस्कार है॥ १७—२३½ ॥

[हे नारद!] सन्ध्याके समय पढ़ा गया यह स्तोत्र अत्यधिक पुण्य प्रदान करनेवाला, महान् पापोंका नाश करनेवाला तथा महान् सिद्धियोंकी प्राप्ति करानेवाला है। जो व्यक्ति एकाग्रचित्त होकर सन्ध्याकालमें इस गायत्रीस्तोत्रका पाठ करता है, वह यदि पुत्रहीन है तो पुत्र और यदि धनका अभिलाषी है तो धन प्राप्त कर लेता है। ऐसा करनेवालेको समस्त तीर्थ, तप, दान, यज्ञ तथा योगका फल प्राप्त हो जाता है और दीर्घ कालतक सुखोंका उपभोग करके अन्तमें वह मोक्षको प्राप्त होता है॥ २४—२६½ ॥

हे नारद! जो पुरुष स्नानकालमें तपस्वियोंद्वारा किये गये इस स्तोत्रका पाठ करता है, वह जहाँ कहीं भी जलमें स्नान करे, उसे सन्ध्यारूपी मज्जनसे होनेवाला फल प्राप्त हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं है; मेरा यह कथन सत्य है, सत्य है॥ २७-२८॥

हे नारद! सन्ध्याको उद्देश्य करके कहे गये इस अमृततुल्य स्तोत्रको जो भी व्यक्ति भक्तिपूर्वक सुनता है, वह पापसे मुक्त हो जाता है॥ २९॥

*इति श्रीमद्देवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्त्र्यां संहितायां द्वादशस्कन्धे श्रीगायत्रीस्तोत्रवर्णनं नाम पञ्चमोऽध्यायः॥ ५॥*

~~~0~~~

# अथ षष्ठोऽध्यायः

## गायत्रीसहस्त्रनामस्तोत्र तथा उसके पाठका फल

*नारद उवाच*

भगवन्सर्वधर्मज्ञ सर्वशास्त्रविशारद।
श्रुतिस्मृतिपुराणानां रहस्यं त्वन्मुखाच्छ्रुतम्॥ १
सर्वपापहरं देव येन विद्या प्रवर्तते।

**नारदजी बोले**—सभी धर्मोंको जाननेवाले तथा सभी शास्त्रोंमें निष्णात हे भगवन्! मैंने आपके मुखसे श्रुतियों, स्मृतियों तथा पुराणोंसे सम्बद्ध सभी प्रकारके पापोंका नाश करनेवाला वह रहस्य सुन लिया,
~~~

केन वा ब्रह्मविज्ञानं किं नु वा मोक्षसाधनम्॥ २

ब्राह्मणानां गतिः केन केन वा मृत्युनाशनम्।
ऐहिकामुष्मिकफलं केन वा पद्मलोचन॥ ३

वक्तुमर्हस्यशेषेण सर्वं निखिलमादितः।

*श्रीनारायण उवाच*

साधु साधु महाप्राज्ञ सम्यक् पृष्टं त्वयानघ॥ ४

शृणु वक्ष्यामि यत्नेन गायत्र्यष्टसहस्रकम्।
नाम्नां शुभानां दिव्यानां सर्वपापविनाशनम्॥ ५

सृष्ट्यादौ यद्भगवता पूर्वं प्रोक्तं ब्रवीमि ते।
अष्टोत्तरसहस्रस्य ऋषिर्ब्रह्मा प्रकीर्तितः॥ ६

छन्दोऽनुष्टुप् तथा देवी गायत्री देवता स्मृता।
हलो बीजानि तस्यैव स्वराः शक्तय ईरिताः॥ ७

अङ्गन्यासकरन्यासावुच्येते मातृकाक्षरैः।
अथ ध्यानं प्रवक्ष्यामि साधकानां हिताय वै॥ ८

रक्तश्वेतहिरण्यनीलधवलैर्युक्तां त्रिनेत्रोज्ज्वलां
रक्तां रक्तनवस्रजं मणिगणैर्युक्तां कुमारीमिमाम्।
गायत्रीं कमलासनां करतलव्यानद्धकुण्डाम्बुजां
पद्माक्षीं च वरस्रजं च दधतीं हंसाधिरूढां भजे॥ ९

अचिन्त्यलक्षणाव्यक्ताप्यर्थमातृमहेश्वरी ।
अमृतार्णवमध्यस्थाप्यजिता चापराजिता॥ १०

जिससे विद्याकी प्राप्ति होती है। हे देव! किसके द्वारा ब्रह्मज्ञान प्राप्त होता है और मोक्षका साधन क्या है? हे कमलनयन! किस साधनसे ब्राह्मणोंको उत्तम गति मिलती है, किससे मृत्युका नाश होता है? और किसके आश्रयसे मनुष्यको इहलोक तथा परलोकमें उत्तम फल प्राप्त होता है? इस सम्बन्धमें प्रारम्भसे लेकर सम्पूर्ण बातें विस्तारपूर्वक बतानेकी कृपा कीजिये॥ १—३½ ॥

**श्रीनारायण बोले**—हे महाप्राज्ञ! हे अनघ! आपको साधुवाद है, जो आपने इतनी उत्तम बात पूछी है। सुनिये, मैं प्रयत्नपूर्वक गायत्रीके दिव्य तथा मंगलकारी एक हजार आठ नामोंवाले सर्वपापहारीस्तोत्रका वर्णन करता हूँ॥ ४-५॥

पूर्वकालमें सृष्टिके आदिमें भगवान्‌ने जिसे कहा था, वही मैं आपको बता रहा हूँ। इस एक हजार आठ नामवाले स्तोत्रके ऋषि ब्रह्माजी कहे गये हैं। अनुष्टुप् इसका छन्द है तथा भगवती गायत्री इसकी देवता कही गयी हैं। हल् (व्यंजन) वर्ण इसके बीज और स्वर इसकी शक्तियाँ कही गयी हैं। मातृकामन्त्रके छः अक्षर ही इसके छः अंगन्यास और करन्यास कहे जाते हैं॥ ६-७½ ॥

अब साधकोंके कल्याणके लिये देवीका ध्यान बताता हूँ। रक्त-श्वेत-पीत-नील एवं धवलवर्ण (-वाले मुखों)-से सम्पन्न, तीन नेत्रोंसे देदीप्यमान विग्रहवाली, रक्तवर्णवाली, नवीन रक्तपुष्पोंकी माला धारण करनेवाली, अनेक मणिसमूहोंसे युक्त, कमलके आसनपर विराजमान, अपने दो हाथोंमें कमल और कुण्डिका एवं अन्य दो हाथोंमें वर तथा अक्षमाला धारण करनेवाली, कमलके समान नेत्रोंवाली, हंसपर विराजमान रहनेवाली तथा कुमारी अवस्थासे सम्पन्न भगवती गायत्रीकी मैं उपासना करता हूँ॥ ८-९॥

[देवीके सहस्रनाम इस प्रकार हैं—]

१. **अचिन्त्यलक्षणा** (बुद्धिकी पहुँचसे परे लक्षणोंवाली) २. **अव्यक्ता**, ३. **अर्थमातृमहेश्वरी** (अर्थ आदि पार्थिव पदार्थोंके परिच्छेदक ब्रह्मा आदि देवताओंपर नियन्त्रण करनेवाली) ४. **अमृता** (अमृतस्वरूपिणी), ५. **अर्णवमध्यस्था** (समुद्रके भीतर विराजमान रहनेवाली),

अणिमादिगुणाधाराप्यर्कमण्डलसंस्थिता ।
अजराजापराधर्मा अक्षसूत्रधराधरा ॥ ११

६. **अजिता**, ७. **अपराजिता** ८. **अणिमादिगुणाधारा** (अणिमा आदि सिद्धियोंकी आश्रयभूता), ९. **अर्कमण्डलसंस्थिता** (सूर्यमण्डलमें विराजमान), १०. **अजरा** (सदा तरुण अवस्थामें रहनेवाली), ११. **अजा** (जन्मरहित), १२. **अपरा** (जिनसे अतिरिक्त कोई दूसरा नहीं है), १३. **अधर्मा** (जात्यादिनिमित्तक लोकधर्मोंसे रहित), १४. **अक्षसूत्रधरा** (अक्षसूत्र धारण करनेवाली), १५. **अधरा** (अपने ही आधारपर स्थित) ॥ १०-११ ॥

अकारादिक्षकारान्ताप्यरिषड्वर्गभेदिनी ।
अञ्जनाद्रिप्रतीकाशाप्यञ्जनाद्रिनिवासिनी ॥ १२

१६. **अकारादिक्षकारान्ता** (जिनके आदिमें अकार तथा अन्तमें क्षकार है, वे वर्णमातृकास्वरूपिणी देवी), १७. **अरिषड्वर्गभेदिनी** (काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद एवं मात्सर्य—इन छः प्रकारके शत्रुओंका भेदन करनेवाली), १८. **अञ्जनाद्रिप्रतीकाशा** (अंजनगिरिके समान कृष्णवर्णकी प्रभासे सुशोभित), १९. **अञ्जनाद्रिनिवासिनी** (अंजनगिरिपर निवास करनेवाली) ॥ १२ ॥

अदितिश्चाजपाविद्याप्यरविन्दनिभेक्षणा ।
अन्तर्बहिःस्थिताविद्याध्वंसिनी चान्तरात्मिका ॥ १३

२०. **अदितिः** (देवताओंकी माता), २१. **अजपा** (अजपाजपरूपिणी), २२. **अविद्या** (माया), २३. **अरविन्दनिभेक्षणा** (कमलसदृश नेत्रोंवाली), २४. **अन्तर्बहिःस्थिता** (सभीके भीतर तथा बाहर स्थित रहनेवाली), २५. **अविद्याध्वंसिनी** (अविद्याका नाश करनेवाली), २६. **अन्तरात्मिका** (सभीके अन्तःकरणमें विराजमान रहनेवाली) ॥ १३ ॥

अजा चाजमुखावासाप्यरविन्दनिभानना ।
अर्धमात्रार्थदानज्ञाप्यरिमण्डलमर्दिनी ॥ १४

२७. **अजा** (जन्मसे रहित प्रकृतिस्वरूपिणी), २८. **अजमुखावासा** (ब्रह्माके मुखमें निवास करनेवाली), २९. **अरविन्दनिभानना** (कमलके समान प्रफुल्लित मुखवाली), ३०. **अर्धमात्रा** (प्रणवांगभूत अर्धमात्रास्वरूपा), ३१. **अर्थदानज्ञा** (धर्म आदि चारों पुरुषार्थोंका दान करनेमें कुशल), ३२. **अरिमण्डलमर्दिनी** (शत्रु-समूहोंका मर्दन करनेवाली) ॥ १४ ॥

असुरघ्नी ह्यमावास्याप्यलक्ष्मीघ्न्यन्त्यजार्चिता ।
आदिलक्ष्मीश्चादिशक्तिराकृतिश्चायतानना ॥ १५

३३. **असुरघ्नी** (राक्षसोंका संहार करनेवाली), ३४. **अमावास्या** (अमावस्यातिथिरूपा), ३५. **अलक्ष्मीघ्न्यन्त्यजार्चिता** (अलक्ष्मीका संहार करनेवाली अन्त्यजा—मातंगीदेवीसे अर्चित होनेवाली), ३६. **आदिलक्ष्मीः**, ३७. **आदिशक्तिः** (महामाया), ३८. **आकृतिः** (आकारस्वरूपिणी), ३९. **आयतानना** (विशाल मुखवाली) ॥ १५ ॥

**आदित्यपदवीचाराप्यादित्यपरिसेविता ।**
**आचार्यावर्तनाचाराप्यादिमूर्तिनिवासिनी ॥ १६**

**४०. आदित्यपदवीचारा** (आदित्यमार्गपर चलनेवाली सूर्यगतिरूपा), **४१. आदित्यपरिसेविता** (सूर्य आदि देवताओंसे सुसेवित), **४२. आचार्या** (सदाचारकी व्याख्या करनेवाली), **४३. आवर्तना** (भ्रमणशील जगत्‌की रचना करनेवाली), **४४. आचारा** (आचारस्वरूपिणी), **४५. आदिमूर्तिनिवासिनी** (आदिमूर्ति अर्थात् ब्रह्ममें निवास करनेवाली) ॥ १६ ॥

**आग्नेयी चामरी चाद्या चाराध्या चासनस्थिता ।**
**आधारनिलयाधारा चाकाशान्तनिवासिनी ॥ १७**

**४६. आग्नेयी** (अग्निकी अधिष्ठात्री), **४७. आमरी** (देवताओंकी पुरी जिनका रूप माना जाता है), **४८. आद्या** (आदिस्वरूपिणी), **४९. आराध्या** (सभीके द्वारा आराधित), **५०. आसनस्थिता** (दिव्य आसनपर विराजमान रहनेवाली), **५१. आधारनिलया** (मूलाधारमें निवास करनेवाली कुण्डलिनीस्वरूपिणी), **५२. आधारा** (जगत्‌को धारण करनेवाली), **५३. आकाशान्त-निवासिनी** (आकाशतत्त्वके अन्तरूप अहंकारमें निवास करनेवाली) ॥ १७ ॥

**आद्याक्षरसमायुक्ता चान्तराकाशरूपिणी ।**
**आदित्यमण्डलगता चान्तरध्वान्तनाशिनी ॥ १८**

**५४. आद्याक्षरसमायुक्ता** (आदि अक्षर अर्थात् अकारसे युक्त), **५५. आन्तराकाशरूपिणी** (दहराकाश-रूपिणी), **५६. आदित्यमण्डलगता** (सूर्यमण्डलमें विद्यमान), **५७. आन्तरध्वान्तनाशिनी** (अज्ञानरूप आन्तरिक अन्धकारका नाश करनेवाली) ॥ १८ ॥

**इन्दिरा चेष्टदा चेष्टा चेन्दीवरनिभेक्षणा ।**
**इरावती चेन्द्रपदा चेन्द्राणी चेन्दुरूपिणी ॥ १९**

**५८. इन्दिरा** (लक्ष्मी), **५९. इष्टदा** (मनोरथ पूर्ण करनेवाली), **६०. इष्टा** (साधकोंकी अभीष्ट देवतारूपिणी), **६१. इन्दीवरनिभेक्षणा** (सुन्दर नीलकमलके समान नेत्रोंवाली), **६२. इरावती** (इरा अर्थात् पृथ्वीसे युक्त), **६३. इन्द्रपदा** (अपनी कृपासे इन्द्रको पद दिलानेवाली), **६४. इन्द्राणी** (शचीरूपसे विराजमान), **६५. इन्दुरूपिणी** (चन्द्रमाके समान सुन्दर रूपवाली) ॥ १९ ॥

**इक्षुकोदण्डसंयुक्ता चेषुसन्धानकारिणी ।**
**इन्द्रनीलसमाकारा चेडापिङ्गलरूपिणी ॥ २०**

**६६. इक्षुकोदण्डसंयुक्ता** (हाथमें इक्षुका धनुष धारण करनेवाली), **६७. इषुसन्धानकारिणी** (बाणोंका संधान करनेमें दक्ष), **६८. इन्द्रनीलसमाकारा** (इन्द्रनील-मणिके समान प्रभावाली), **६९. इडापिङ्गलरूपिणी** (इडा और पिंगला आदि नाड़ीरूपिणी) ॥ २० ॥

**इन्द्राक्षी चेश्वरी देवी चेहात्रयविवर्जिता ।**

**७०. इन्द्राक्षी** (शताक्षी नामवाली देवी), **७१. ईश्वरी देवी** (अखिल ऐश्वर्योंसे युक्त भगवती), **७२. ईहात्रयविवर्जिता** (तीन प्रकारकी ईहा अर्थात्

**उमा चोषा ह्युडुनिभा उर्वारुकफलानना॥ २१**

**उडुप्रभा चोडुमती ह्युडुपा ह्युडुमध्यगा।**
**ऊर्ध्वं चाप्यूर्ध्वकेशी चाप्यूर्ध्वाधोगतिभेदिनी॥ २२**

**ऊर्ध्वबाहुप्रिया चोर्मिमालावाग्ग्रन्थदायिनी।**
**ऋतं चर्षिर्ऋतुमती ऋषिदेवनमस्कृता॥ २३**

**ऋग्वेदा ऋणहर्त्री च ऋषिमण्डलचारिणी।**
**ऋद्धिदा ऋजुमार्गस्था ऋजुधर्मा ऋतुप्रदा॥ २४**

**ऋग्वेदनिलया ऋज्वी लुप्तधर्मप्रवर्तिनी।**
**लूतारिवरसम्भूता लूतादिविषहारिणी॥ २५**

**एकाक्षरा चैकमात्रा चैका चैकैकनिष्ठिता।**

लोकैषणा, वित्तैषणा और पुत्रैषणासे रहित), ७३. **उमा,** ७४. **उषा,** ७५. **उडुनिभा** (नक्षत्रके सदृश प्रभावाली), ७६. **उर्वारुकफलानना** (ककड़ीके फलके समान सदा प्रफुल्लित मुखवाली)॥ २१॥

७७. **उडुप्रभा** (जलके समान वर्णवाली), ७८. **उडुमती** (रात्रिरूपिणी), ७९. **उडुपा** (चन्द्रमा अथवा नौकारूपिणी), ८०. **उडुमध्यगा** (नक्षत्रमण्डलके मध्य विराजमान), ८१. **ऊर्ध्वम्** (ऊर्ध्वदेशरूपिणी), ८२. **ऊर्ध्वकेशी** (ऊपरकी ओर उठे हुए केशोंवाली), ८३. **ऊर्ध्वाधोगतिभेदिनी** (ऊर्ध्वगति अर्थात् स्वर्ग और अधोगति अर्थात् नरक दोनोंका भेदन करनेवाली)॥ २२॥

८४. **ऊर्ध्वबाहुप्रिया** (भुजाओंको ऊपर उठाकर आराधना करनेवाले भक्तोंसे प्रेम करनेवाली), ८५. **ऊर्मिमालावाग्ग्रन्थदायिनी** (तरंगमालाओंके समान श्रेष्ठ वाणीसे सम्पन्न ग्रन्थ-रचनाका सामर्थ्य प्रदान करनेवाली), ८६. **ऋतम्** (सूनृत-स्वरूपिणी), ८७. **ऋषि:** (वेदरूपा), ८८. **ऋतुमती,** ८९. **ऋषिदेव-नमस्कृता** (ऋषियों तथा देवताओंसे नमस्कृत होनेवाली)॥ २३॥

९०. **ऋग्वेदा** (ऋग्वेदरूपा), ९१. **ऋणहर्त्री** (देव-ऋण, ऋषि-ऋण और पितृ-ऋणका नाश करनेवाली ), ९२. **ऋषिमण्डलचारिणी** (ऋषियोंकी मण्डलीमें विचरण करनेवाली), ९३. **ऋद्धिदा** (समृद्धि प्रदान करनेवाली), ९४. **ऋजुमार्गस्था** (सदाचारके मार्गपर चलनेवाली), ९५. **ऋजुधर्मा** (सहज धर्मवाली), ९६. **ऋतुप्रदा** (अपनी कृपासे विभिन्न ऋतुएँ प्रदान करनेवाली)॥ २४॥

९७. **ऋग्वेदनिलया** (ऋग्वेदमें निवास करनेवाली), ९८. **ऋज्वी** (सरल स्वभाववाली), ९९. **लुप्तधर्म-प्रवर्तिनी** (लुप्त धर्मोंका पुन: प्रवर्तन करनेवाली), १००. **लूतारिवरसम्भूता** (लूता नामक रोगविशेषके महान् शत्रुरूपी मन्त्रोंको उत्पन्न करनेवाली), १०१. **लूतादिविषहारिणी** (मकड़ी आदिके विषका हरण करनेवाली)॥ २५॥

१०२. **एकाक्षरा** (एक अक्षरसे युक्त), १०३. **एकमात्रा** (एक मात्रामें विराजनेवाली), १०४. **एका** (अद्वितीय), १०५. **एकनिष्ठा** (सर्वदा एकनिष्ठ

**ऐन्द्री ह्यैरावतारूढा चैहिकामुष्मिकप्रदा॥ २६**

भावमें रहनेवाली), १०६. **ऐन्द्री** (इन्द्रकी शक्तिस्वरूपा), १०७. **ऐरावतारूढा** (ऐरावतपर आरूढ़ रहनेवाली), १०८. **ऐहिकामुष्मिकप्रदा** (इहलोक तथा परलोकका फल प्रदान करनेवाली)॥ २६॥

**ओङ्कारा ह्योषधी चोता चोतप्रोतनिवासिनी।**
**और्वा ह्यौषधसम्पन्ना औपासनफलप्रदा॥ २७**

१०९. **ओङ्कारा** (प्रणवस्वरूपिणी), ११०. **ओषधी** (सांसारिक रोगोंसे ग्रस्त प्राणियोंके लिये ओषधिरूपा), १११. **ओता** (मणिमें सूत्रकी भाँति सम्पूर्ण प्राणियोंके अन्त:करणमें विराजमान), ११२. **ओतप्रोत-निवासिनी** (ब्रह्मसे व्याप्त ब्रह्माण्डमें निवास करनेवाली), ११३. **और्वा** (वाडवाग्निस्वरूपिणी), ११४. **औषधसम्पन्ना** (भवरोगके शमनहेतु औषधियोंसे सम्पन्न), ११५. **औपासनफलप्रदा** (उपासना करनेवालोंको श्रेष्ठ फल प्रदान करनेवाली)॥ २७॥

**अण्डमध्यस्थिता देवी चा:कारमनुरूपिणी।**
**कात्यायनी कालरात्रि: कामाक्षी कामसुन्दरी॥ २८**

११६. **अण्डमध्यस्थिता देवी** (ब्रह्माण्डके भीतर विराजमान देवी), ११७. **अ:कारमनुरूपिणी** (अ:कार अर्थात् विसर्गरूप मन्त्रमय विग्रहवाली), ११८. **कात्यायनी** (कात्यायनऋषिद्वारा उपासित), ११९. **कालरात्रि** (दानवोंके संहारके लिये कालरात्रिके रूपमें प्रकट करनेवाली), १२०. **कामाक्षी** (कामको नेत्रोंमें धारण करनेवाली), १२१. **कामसुन्दरी** (यथेच्छ सुन्दर स्वरूप धारण करनेवाली)॥ २८॥

**कमला कामिनी कान्ता कामदा कालकण्ठिनी।**
**करिकुम्भस्तनभरा करवीरसुवासिनी॥ २९**

१२२. **कमला**, १२३. **कामिनी**, १२४. **कान्ता**, १२५. **कामदा**, १२६. **कालकण्ठिनी** (कालको अपने कण्ठमें समाहित कर लेनेवाली), १२७. **करिकुम्भस्तनभरा** (हाथीके कुम्भसदृश पयोधरोंवाली), १२८. **करवीरसुवासिनी** (करवीर अर्थात् महालक्ष्मीक्षेत्रमें निवास करनेवाली)॥ २९॥

**कल्याणी कुण्डलवती कुरुक्षेत्रनिवासिनी।**
**कुरुविन्ददलाकारा कुण्डली कुमुदालया॥ ३०**

१२९. **कल्याणी**, १३०. **कुण्डलवती**, १३१. **कुरुक्षेत्रनिवासिनी**, १३२. **कुरुविन्ददलाकारा** (कुरुविन्ददलके समान आकारवाली), १३३. **कुण्डली**, १३४. **कुमुदालया**, १३५. **कालजिह्वा** (राक्षसोंके संहारके लिये कालरूपिणी जिह्वासे सम्पन्न), १३६. **करालास्या** (शत्रुओंके समक्ष विकराल मुखाकृतिवाली), १३७. **कालिका**, १३८. **कालरूपिणी**, १३९. **कमनीयगुणा** (सुन्दर गुणोंसे सम्पन्न), १४०. **कान्ति:**, १४१. **कलाधारा** (समस्त चौंसठ कलाओंको धारण करनेवाली), १४२. **कुमुद्वती**॥ ३०-३१॥

**कालजिह्वा करालास्या कालिका कालरूपिणी।**
**कमनीयगुणा कान्ति: कलाधारा कुमुद्वती॥ ३१**

**कौशिकी कमलाकारा कामचारप्रभञ्जिनी।**
**कौमारी करुणापाङ्गी ककुबन्ता करिप्रिया॥ ३२**

**१४३. कौशिकी, १४४. कमलाकारा** (कमलके समान सुन्दर आकार धारण करनेवाली), **१४५. कामचारप्रभञ्जिनी** (स्वेच्छाचारका ध्वंस करनेवाली), **१४६. कौमारी, १४७. करुणापाङ्गी** (करुणामय कटाक्षसे भक्तोंपर कृपा करनेवाली), **१४८. ककुबन्ता** (दिशाओंकी अवसानरूपा), **१४९. करिप्रिया** (जिन्हें हाथी प्रिय है)॥ ३२॥

**केसरी केशवनुता कदम्बकुसुमप्रिया।**
**कालिन्दी कालिका काञ्ची कलशोद्भवसंस्तुता॥ ३३**

**कामामाता क्रतुमती कामरूपा कृपावती।**
**कुमारी कुण्डनिलया किराती कीरवाहना। ३४**

**१५०. केसरी, १५१. केशवनुता** (भगवान् श्रीकृष्णके द्वारा प्रणम्य), **१५२. कदम्बकुसुमप्रिया** (कदम्बके पुष्पसे प्रेम करनेवाली), **१५३. कालिन्दी, १५४. कालिका, १५५. काञ्ची, १५६. कलशोद्भवसंस्तुता** (अगस्त्यमुनिसे स्तुत होनेवाली), **१५७. काममाता, १५८. क्रतुमती** (यज्ञमय विग्रह धारण करनेवाली), **१५९. कामरूपा, १६०. कृपावती, १६१. कुमारी, १६२. कुण्डनिलया** (हवन-कुण्डमें विराजनेवाली), **१६३. किराती** (भक्तोंका कार्यसाधन करनेके लिये किरात-वेष धारण करनेवाली), **१६४. कीरवाहना** (तोतापक्षीको वाहनरूपमें रखनेवाली)॥ ३३-३४॥

**कैकेयी कोकिलालापा केतकी कुसुमप्रिया।**
**कमण्डलुधरा काली कर्मनिर्मूलकारिणी॥ ३५**

**१६५. कैकेयी, १६६. कोकिलालापा, १६७. केतकी, १६८. कुसुमप्रिया, १६९. कमण्डलुधरा** (ब्रह्मचारिणीके रूपमें कमण्डलु धारण करनेवाली), **१७०. काली, १७१. कर्मनिर्मूलकारिणी** (आराधित होनेपर कर्मोंको निर्मूल कर देनेवाली)॥ ३५॥

**कलहंसगतिः कक्षा कृतकौतुकमङ्गला।**
**कस्तूरीतिलका कम्रा करीन्द्रगमना कुहूः॥ ३६**

**१७२. कलहंसगतिः, १७३. कक्षा, १७४. कृतकौतुकमङ्गला** (सर्वदा मंगलमय वैवाहिक वेष धारण करनेवाली), **१७५. कस्तूरीतिलका, १७६. कम्रा** (चंचला), **१७७. करीन्द्रगमना** (ऐरावतपर आरूढ होनेवाली), **१७८. कुहूः** (अमावस्या नामसे प्रसिद्ध)॥ ३६॥

**कर्पूरलेपना कृष्णा कपिला कुहराश्रया।**
**कूटस्था कुधरा कम्रा कुक्षिस्थाखिलविष्टपा॥ ३७**

**१७९. कर्पूरलेपना, १८०. कृष्णा, १८१. कपिला, १८२. कुहराश्रया** (बुद्धिरूपी गुहामें स्थित रहनेवाली), **१८३. कूटस्था** (पर्वतशिखरपर निवास करनेवाली), **१८४. कुधरा** (पृथ्वीको धारण करनेवाली), **१८५. कम्रा** (अत्यन्त सुन्दरी), **१८६. कुक्षिस्थाखिलविष्टपा** (अपनी कुक्षिमें स्थित अखिल जगत्‌की रक्षा करनेवाली)॥ ३७॥

**खड्गखेटकरा खर्वा खेचरी खगवाहना।**
**खट्वाङ्गधारिणी ख्याता खगराजोपरिस्थिता॥ ३८**

**१८७. खड्गखेटकरा** (दानवोंको मारनेके लिये हाथमें ढाल-तलवार धारण करनेवाली), **१८८. खर्वा** (अभिमानिनी), **१८९. खेचरी, १९०. खगवाहना, १९१. खट्वाङ्गधारिणी, १९२. ख्याता, १९३. खगराजोपरिस्थिता** (गरुडके ऊपर विराजमान रहनेवाली)॥ ३८॥

**खलघ्नी खण्डितजरा खण्डाख्यानप्रदायिनी।**
**खण्डेन्दुतिलका गङ्गा गणेशगुहपूजिता॥ ३९**

**१९४. खलघ्नी, १९५. खण्डितजरा** (बुढ़ापेसे रहित विग्रहवाली), **१९६. खण्डाख्यानप्रदायिनी** (मधुर कथाओंको प्रदान करनेवाली), **१९७. खण्डेन्दुतिलका** (ललाटपर खण्डित चन्द्रमा अर्थात् द्वितीयाके चन्द्रमाको तिलकरूपमें धारण करनेवाली), **१९८. गङ्गा, १९९. गणेशगुहपूजिता** (गणेश तथा कार्तिकेयसे पूजित)॥ ३९॥

**गायत्री गोमती गीता गान्धारी गानलोलुपा।**
**गौतमी गामिनी गाधा गन्धर्वाप्सरसेविता॥ ४०**

**२००. गायत्री** (अपना गुणगान करनेवालोंकी संरक्षिका), **२०१. गोमती, २०२. गीता, २०३. गान्धारी, २०४. गानलोलुपा, २०५. गौतमी, २०६. गामिनी, २०७. गाधा** (पृथ्वीको आश्रय देनेवाली), **२०८. गन्धर्वाप्सरसेविता** (गन्धर्व तथा अप्सराओंसे सेवित)॥ ४०॥

**गोविन्दचरणाक्रान्ता गुणत्रयविभाविता।**
**गन्धर्वी गह्वरी गोत्रा गिरीशा गहना गमी॥ ४१**

**२०९. गोविन्दचरणाक्रान्ता** (श्रीविष्णुके चरणोंसे आक्रान्त अर्थात् पृथ्वीस्वरूपिणी), **२१०. गुणत्रयविभाविता** (तीन गुणोंके साथ आविर्भूत होनेवाली), **२११. गन्धर्वी, २१२. गह्वरी** (दुरूह महिमावाली), **२१३. गोत्रा** (पृथ्वीरूपा), **२१४. गिरीशा** (पर्वतकी अधिष्ठात्री), **२१५. गहना** (गूढ़ स्वभाववाली), **२१६. गमी** (गमनशीला)॥ ४१॥

**गुहावासा गुणवती गुरुपापप्रणाशिनी।**
**गुर्वी गुणवती गुह्या गोप्तव्या गुणदायिनी॥ ४२**

**२१७. गुहावासा, २१८. गुणवती, २१९. गुरुपापप्रणाशिनी** (महान् पापोंका नाश करनेवाली), **२२०. गुर्वी, २२१. गुणवती, २२२. गुह्या, २२३. गोप्तव्या** (हृदयमें छिपाये रखनेयोग्य), **२२४. गुणदायिनी**॥ ४२॥

**गिरिजा गुह्यमातङ्गी गरुडध्वजवल्लभा।**
**गर्वापहारिणी गोदा गोकुलस्था गदाधरा॥ ४३**

**२२५. गिरिजा, २२६. गुह्यमातङ्गी** (ब्रह्म-विद्यास्वरूपिणी), **२२७. गरुडध्वजवल्लभा** (विष्णुकी परम प्रिया), **२२८. गर्वापहारिणी** (अभिमानका नाश करनेवाली), **२२९. गोदा** (गौ अथवा पृथ्वीका दान करनेवाली), **२३०. गोकुलस्था, २३१. गदाधरा**॥ ४३॥

